कलिकालसर्वज्ञ आचार्यदेवश्री हेमचन्द्रसूरिरचित वीतरागस्तोत्राष्टमप्रकाशान्तर्निहितमर्मद्योतक
न्यायविशारद - न्यायाचार्य - महामहोपाध्यायश्री यशोविजयगणिवररचित
मुनि यशोविजयकृत - जयलतावृत्ति - रमणीयाव्याख्याऽलङ्कृत

# स्याद्वादरहस्य

## (मध्यम)

## (द्वितीय खण्ड)

**(दिव्याशिष)**

वर्धमानतपोनिधि न्यायविशारद संघहितचिन्तक गच्छाधिपति स्व आचार्यदेवेश
श्रीमद्विजय भुवनभानुसूरीश्वरजी महाराज

**(प्रेरक-प्रोत्साहक)**

सिद्धान्तदिवाकर गच्छाधिपति आचार्यदेव श्रीमद्विजय
जयघोषसूरीश्वरजी महाराज

-: प्रकाशक :-

दिव्यदर्शन ट्रस्ट
३६, कलिकुण्ड सोसायटी,
धोलका
Pin - 387810

-: प्राप्तिस्थान :-

१, प्रकाशक
२, भरतभाइ चतुरदास शाह,
कालुशीपोल, कालुपुर,
अमदावाद
Pin - 380 001



महामहोपाध्यायजी के उद्गार ->

यस्य सर्वत्र समता नयेषु तनयोष्विव ।
तस्यानेकान्तवादस्य क्व न्यूनाधिकशेमुषी ॥
(अध्यात्मोपनिषत् १/६१)

जैसे माता को अपने सब बच्चो के प्रति समान प्यार होता है ठीक वैसे जिस अनेकान्तवाद को सब नयो के प्रति समान दृष्टि होती है उस स्याद्वाद को एक नय मे हीनता की बुद्धि और अन्य नय के प्रति उच्चता की बुद्धि कैसे होगी ? अर्थात् किसी भी नय मे हीनता या उच्चता की बुद्धि स्याद्वाद को नही होती है ।



संशोधक

**न्यायादिशास्त्रमर्मज्ञ तपोरत मुनिप्रवरश्री पुण्यरत्नविजयजी महाराज**


卐 प्रथम आवृति 卐
- वि.स २०७२
- नकल - ६००

मूल्यः रु १४५-००

कोम्प्युटर्स टाइप सेटीग
**श्री पार्श्व कोम्प्युटर्स,**
३३, जनपथ सोसायटी, केनाल पर,
घोडासर, अहमदावाद-३८००५०
फोन - 396246




नोध :- यह ग्रथ दार्शनिक अध्ययनशील जैन साधु - साध्वीजी भगवत को भेट रूप मे मिल सकेगा । ज्ञाननिधि से प्रस्तुत पुस्तक का मुद्रण होने से विना मूल्य के गृहस्थ इस पुस्तक को अपनी मालिकी मे नहीं रख सकते ।



वर्धमानतपोनिधि-गच्छाधिपति

प पू आ श्री भुवनभानुसूरीश्वरजी महाराजा



सिद्धातदिवाकर गच्छाधिपति

प पू आ श्री जयघोषसूरीश्वरजी महाराजा

# प्रकाशकीय वक्तव्य

प्राज्ञ मुमुक्षुवर्ग के पाणिपद्म मे जयलता (सस्कृत टीका) एव रमणीया (हिन्दी व्याख्या) से सुशोभित स्याद्वादरहस्य (मध्यमपरिमाणवाले) ग्रन्थरत्न का द्वितीय खंड प्रस्तुत करते हुए हम आज अद्वितीय आनद की अनुभूति कर रहे हैं ।

प्रस्तुत द्वितीय खड मे कलिकालसर्वज्ञ श्रीहेमचन्द्रसूरीश्वरजी महाराज से निर्मित मूलग्रन्थ स्वरूप वीतरागस्तोत्र प्रकरण के अष्टम प्रकाश की १-६-७-८ वी कारिकाओ का महोपाध्याय श्रीयशोविजयजी गणिवर्यरचित (मध्यम) स्याद्वादरहस्य विवरण एव उसकी जयलता नामक सस्कृत टीका और रमणीया नामक हिन्दी व्याख्या मुद्रित हैं । परिशिष्ट के रूप मे लघुपरिमाणवाला स्याद्वादरहस्य ग्रन्थ भी इस पुस्तकरत्न मे समाविष्ट है । जिस ग्रन्थ की प्रत्येक पक्ति नव्य न्याय की क्लिष्ट पारिभाषिक पदावली से व्याप्त होने से अत्यत गूढ-दुर्ज्ञेय है ऐसे कठिनतम दार्शनिक ग्रन्थ की सस्कृत एव हिन्दी भाषा के माध्यम से रसपूर्ण व्याख्या प्रस्तुत करने के लिये हम मुनिश्री यशोविजयजी का अभिवादन करते है ।

प्रस्तुत महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ के द्वितीय खड की दोनो व्याख्याओ मे त्रुटि रहने न पाये तदर्थ तर्कादिपरिकर्मितमति तपस्वी मुनिराजश्री **पुण्यरत्नविजयजी** महाराज ने सशोधन के लिये पर्याप्त श्रम किया है । एतदर्थ हम उनके भी ऋणी हैं । मुद्रण आदि कार्य मे कोई भी त्रुटि न रह जाए उसके लिए व्याख्याकार मुनिश्री ने भी प्रुफरिडिंग आदि कार्य मे काफि उद्यम किया है । फिर भी मुद्रण आदि मे छद्मस्थतामूलक कोई क्षति दृष्टिगोचर हो तब उसका परिमार्जन करने के लिये अध्येतावर्ग से हमारी प्रार्थना है ।

प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रथम खड के प्रकाशन के बाद अल्प समयावधि मे सर्वांग सुन्दर कम्पोज-सेटिंग-मुद्रण आदि कार्यसहित द्वितीय खड के प्रकाशन मे श्री पार्श्व कोम्प्युटर्स वाले अजयभाई और विमलभाई ने भी अच्छा सक्रिय सौजन्य दिखाया है । एतदर्थ वे भी अवश्य हमारे धन्यवाद के पात्र हैं ।

परमाराध्यपाद वर्धमानतपोनिधि न्यायविशारद सकलसघहितचितक गच्छाधिपति आचार्यदेवेश स्व श्रीमद्विजय **भुवनभानुसूरीश्वरजी** महाराजा की पुनित प्रेरणा से प्रारब्ध हमारी सस्था को आज भी उनकी दिव्य कृपा से ऐसे शास्त्रीय प्रकाशनो का लाभ मिल रहा है । इस बात का हमे गौरव है और आगे भी ऐसे महत्त्वपूर्ण शास्त्र ग्रन्थो के प्रकाशन का लाभ हमारी सस्था को मिलता रहे - ऐसी हम प पू स्व गुरुदेवश्री से याचना करते हैं ।

प्रान्ते, अधिकृत जिज्ञासु मुमुक्षु वाचकवर्ग टीकाद्वयसहित इस ग्रथरत्न का सम्यग् अध्ययन कर के पारमार्थिक विश्वकल्याणकर तत्त्वो के श्रवण-मनन निदिध्यासन से मोक्षमार्ग की ओर प्रगति करे- यही एक शुभेच्छा ।




लि. दिव्यदर्शनट्रस्ट के ट्रस्टी
कुमारपाल वि. शाह
भरतभाई चतुरदास शाह.
मयंकभाई शाह आदि

परमपूज्य सिद्धातदिवाकर गच्छाधिपति आचार्यदेव श्रीमद्विजय जयघोषसूरीश्वरजी म सा की पावन प्रेरणा से प्रस्तुत द्वितीय खड का सपूर्ण आर्थिक सहयोग श्री लालबाग श्वेतांबर मूर्तिपूजक तपगच्छ जैन सघ - मुम्बई-४ ज्ञाननिधि की ओर से प्राप्त हुआ है । एतदर्थ हम उनके ऋणी है और उस सघ के ट्रस्टीओ को हार्दिक धन्यवाद देते है । अस्तु !

है । उन्होने तो यहाँ तक साफ साफ प्रतिपादन किया हे कि - 'हेतुवादगम्य पदार्थों का हेतु-तर्क से एव आगमवादगम्य पदार्थों का आगम से प्ररूपण करनेवाला ही जेनसिद्धान्त का प्रज्ञापक है । हेतुवादगम्य पदार्थ का आगम से एव आगमैकगम्य पदार्थ का तर्क ओर युक्ति से प्रतिपादन करने वाला सचमुच सर्वज्ञप्रणीत सिद्धान्त का विराधक हे - भजक हे' ।

इतना ही नही वह ज्ञानगर्भित वेराग्य से भी शून्य हे - यह महोपाध्याय यशोविजयजी महाराजा के उद्गार हे । सम्यक् मीमासा के विना चाहे अनेक शास्त्रो को पढे, जनसम्मत वन जाये, अनेक शिष्यो के परिवार से समृद्ध वन जाये तो भी यदि वह स्वसिद्धात के विषयविभाग से अज्ञात हे, वह चाहे कितना ही चारित्र के मूल गुण एव उत्तर गुण मे उद्यम करे फिर भी चरण-करण के तात्त्विक फल को वह जान नही सकता, अनुभव की तो वात ही कहाँ ? यह पूर्वधर श्रीमत् सिद्धसेनदिवाकर सूरिवर का वक्तव्य 'द्रव्यानुयोग का कितना मूल्याकन करना चाहिऐ ?' इस दिशा मे विचार करने के लिये प्राज्ञ मुमुक्षु के लिये पर्याप्त हे । उन्हाने तो यहाँ तक कह दिया हे कि-[४] 'केवल शासन की भक्ति से सिद्धात का सम्यक् ज्ञाता नही वना जा सकता । एव कुछ इधर से, कुछ उधर से ज्ञान पानेवाला वास्तव मे स्याद्वादगर्भित सिद्धान्त की प्ररूपणा करने मे असमर्थ एव अनधिकारी हे' । 'शास्त्रपरिकर्मित प्रज्ञा के विना केवल आशयशुद्धि का कुछ भी महत्त्व नही हे' - यह सूरिपुरदर हरिभद्रसूरि महाराजा का टकोत्कीर्ण वचन है । '[७]अतएव सूत्रअभ्यास के वाद नय-निक्षेप-प्रमाण से अर्थ का अभ्यास करना यानी द्रव्यानुयोग का अध्ययन करना नितात आवश्यक हे । जो आचार्य होते हुए भी तात्त्विक शास्त्रार्थ से अज्ञात है वह जिनेश्वरदेव की महाआज्ञा की विडवना करता हे ।' उपर्युक्त पूर्वधर महर्षि के वचनो का उल्लेख करने के पीछे हमारा आशय सिर्फ इतना ही हे कि - मोक्षमार्ग की नींव, जो नेश्चयिक सम्यक् दर्शन हे, उसकी प्राप्ति के लिए स्वपरदर्शन के सिद्धान्त का सूक्ष्म प्रज्ञा से तलस्पर्शी अभ्यास जीवननिर्वाहक अन्न-पान-हवा-प्रकाश आदि से भी ज्यादा मूल्यवान् हे । कहने दो कि- वह अमूल्य ही हे । इस वक्तव्य के विधेयात्मक हार्द को सुज्ञ पाठकवर्ग अच्छी तरह समझ पायेगे - यह मगलकामना ।

## नव्यन्यायअध्ययन की आवश्यकता

जिनशासनस्वरूप विशाल नभस्थल मे द्रव्यानुयोगमर्म के प्रकाशक पूर्वधर श्रीसिद्धसेनदिवाकर सूरीश्वर, मल्लवादी आचार्य, वादिवेताल शातिसूरिजी, कलिकालसर्वज्ञ श्रीहरिभद्रसूरि-हेमचन्द्रसूरिजी, श्रीवादिदेवसूरिवर, श्रीरत्नप्रभाचार्य आदि अनेक सूरज-चॉद-सितारे उदित हो चुके । उपर्युक्त महर्षियो की प्रतिपादनशैली प्राचीन न्याय की परिभापा से प्लावित है । किसी विषय के वारे मे अनेक सभवित विकल्पो की जाल विछा कर वस्तु के सत्स्वरूप का मडन करना एव असत्स्वरूप का खण्डन करना - यह प्राचीन न्याय की शेली हे । न्यायशब्द का प्रयोग प्राचीनन्याय, जैनन्याय, वौद्धन्याय तथा नव्यन्याय के स्वरूप मे वहुधा भारतीय दर्शन के क्षेत्र मे प्रसिद्ध हे । न्यायशब्द का अर्थ है तर्क अथवा युक्ति । 'न्याय' शब्द की शास्त्रीय व्युत्पत्ति यह हे कि - 'नीयतेऽनेन वस्तुस्वरूप इति न्यायः' । अर्थात् जिसके आधार पर किसी निर्णय तक पहुँचा जाय वह न्याय हे । भाष्यकार वात्स्यायन ने 'प्रमाणेरर्थपरीक्षण न्यायः' (न्यायसूत्र वा भा १-१-१) ऐसा कह कर 'प्रमाणो के आधार पर अर्थ की परीक्षा का नाम न्याय हे' ऐसी निजी परिभापा वनाई है । परन्तु कालान्तर मे न्यायशब्द मुख्यतः गौतमदर्शन (अक्षपादमत) के लिये रूढ हो गया । महर्षि गोतम के द्वारा प्रतिपादित पञ्च अवयवो के लिये न्यायशब्द का प्रयोग कर के वात्स्यायन ने उसे 'परमो न्यायः' सज्ञा प्रदान की ओर पञ्चावयव तथा उस प्रणालि से दार्शनिक प्रमेयो की स्थापना करनेवाले गोतमीय दर्शन के रूप मे स्थापित किया । यहाँ इस वात पर ध्यान देना आवश्यक हे कि - (१) इन्द्रभूति गौतम गणधर (२) गोतम वुद्ध एव (३) न्यायदर्शनप्रस्थापक गोतम महर्षि - ये तीनो ठीक उसी तरह भिन्न भिन्न व्यक्ति हे जेसे सेधवशब्दवाच्य लवण, वस्त्र ओर अश्व ।

गोतम महर्षि के कई शताब्दियो के पश्चात् प्राचीन न्यायदर्शन की शेली ने नया परिमाण एव नया परिवेष धारण

---

१ जो हेउवायपक्खम्मि हेउओ आगमे य आगमिओ । सो ससमयपण्णवओ सिद्धतविराहओ अन्नो ॥ स त ३/४५ ।

२ आज्ञयाऽऽगमिकार्थाना, योक्तिकाना च युक्तितः । न स्थाने योजकत्व चेत् ? न तदा ज्ञानगर्भता । अध्यात्मसार ६-३८ ।

३ जह जह वहुस्सुओ सम्मओ य, सिस्सगणसपरिवुडो य । अविणिच्छिओ य समए, तह तह सिद्धतपडिणीओ ॥ सम्मतितर्क ३-६६ ।

४ चरणकरणप्पहाणा ससमयपरसमयमुक्कवावारा, चरणकरणस्स सार णिच्छयसुद्ध ण याणति ॥ स त ३-६७ ।

५ ण हु सासणभत्तिमेत्तण्ण सिद्धतजाणओ होइ । ण वि जाणओ वि णियमा, पण्णवणाणिच्छिओ णाम ॥ स त ३/-६३ ॥

६ जिणाणाए कुणताण नूण निव्वाणकारण । सुदर पि सवुद्धिए सव्व भवनिवधण ॥

७ तम्हा अहिगयसुत्तेण अत्थसपायणम्मि जइयव्व । आयरीय धीरहत्था हदि महाण विलवेन्ति ॥ स त ३/६५ ।

किया, जिससे प्राचीन न्याय एव नव्य न्याय ऐसे दो विभाग प्रचलित हो गये । बौद्ध, मीमासक, वेदान्ती तथा जैनो के साथ लगभग हजार वर्ष के वैचारिक सघर्ष के फलस्वरूप गौतमीय नैयायिको ने अपने विवेचन को प्रमाणमीमासा पर केन्द्रित किया, जिसके फलस्वरूप नव्यन्याय का जन्म हुआ । प्राचीन न्याय मे पञ्चावयवो के विवेचन के साथ साथ 'वाद' के सभी अङ्गो के प्रतिपादन के अतिरिक्त पदार्थमीमासा, तत्त्वमीमासा, तथा ज्ञानमीमासा भी प्रस्तुत की गयी है, जब कि नव्यन्याय प्राचीन नैयायिको के द्वारा विवेचित निग्रहस्थान-वाद-जल्प-वितण्डा आदि के सिद्धातो की ओर उदासीन रहते हुए मुख्यत. प्रमाण के स्वरूप, फल एव हेतु विषयक विचार पर अपना अवधान केन्द्रित करता है । प्रमाण की जिस प्रकार पारिभाषिक शब्दावली नव्यन्याय मे विवेचित है वैसी किसी भी शायद अन्य न्याय मे या दर्शन मे उपलब्ध नही है । नव्य न्याय ने पदार्थों के विशेषरूपो का अन्वेषण कर के उनकी सर्वशुद्ध परिभाषा करने पर विशेष जोर दिया ताकि उनके विषय मे किसी प्रकार की भ्रान्ति या सन्दिग्धता का अवसर ही न रहे । नव्यनैयायिक मोक्षपुरुषार्थ के प्रति आग्रह छोड कर 'वस्तु' के यथार्थ बोध के प्रति अधिक सवेदनशील है । पक्षता, अनुयोगिता, प्रतियोगिता, अवच्छेदकता, अवच्छिन्नता, प्रकारता, विषयता, प्रकारिता, विषयिता, ससर्गता, प्रतिबन्धकता, प्रतिबध्यता, निरूपकता-निरूपितता आदि शब्दावली से गर्भित नव्य न्याय की प्रवृत्ति, शब्दो मे सन्दिग्धता को अवकाश न देते हुए, पदार्थ को विशेष व्यक्त करने की रही है । अतएव नव्य न्याय के आधुनिक पारिभाषिक पदार्थों का परिचय पाना अत्यन्त दुरुह है । वस्तु के वास्तविक स्वरूप को नि:सन्दिग्धरूप मे प्रस्तुत करने मे प्राचीन न्याय की अपेक्षा नव्य न्याय अधिक सक्षम होता हुआ भी प्रसङ्गवशात् प्रमाण-प्रमेय-प्रमा या व्याप्ति की जटिल परिभाषा दे कर अच्छे अच्छे प्राज्ञ पडितो को भी दिन मे आसमान के तारे दीखाने लगता है । रोमाचित करनेवाली पारिभाषिक अर्वाचीन पदावली मे पदार्थविवेचन की जो सूक्ष्मता है वही नव्यन्याय की मुख्य विशेषता है । विषय की सूक्ष्मता को प्रदर्शित करने के लिये जिन नवीन पारिभाषिक शब्दो का प्रयोग किया गया है वही उसका प्राचीन न्याय से वैलक्षण्य है । ये नवीन साकेतिक शब्द ही नव्य न्याय को अन्य सभी शास्त्रो से भिन्न शास्त्र के स्वरूप मे स्थापित करते है । नवीन न्याय की इस पारिभाषिक तकनीकी ने उसके नूतन अध्येताओ के लिये अनुत्साह का सृजन किया । जब तक नवीन पारिभाषिक शब्दो के अर्थ ही समझ मे नही आते तब तक 'उनके उपयोग से अर्थच्छटा की सूक्ष्मता कैसे उत्पन्न होती है ?' इसका भी पता नही लगता । परिणामत: प्राज्ञ मुमुक्षु भी नव्यन्याय: से दूरी से ही घबडाते है ।

अलौकिक प्रतिभाशाली गङ्गेश उपाध्याय ने प्राचीन न्यायशास्त्रो का मन्थन कर के उसके सारमय जिस तत्त्वचिन्तामणि नामक ग्रन्थ का सृजन किया उससे प्रारभ होनेवाला शास्त्र नव्यन्याय के रूप मे विख्यात हुआ । अतएव गङ्गेश उपाध्याय नव्यन्याय के आद्य प्रस्थापक के रूप मे प्रसिद्ध हुए । बाद मे नवद्वीप के वासुदेव सार्वभौम, रघुनाथ शिरोमणि, मथुरानाथ, जगदीश तर्कालकार, गदाधर भट्टाचार्य, विश्वनाथ पञ्चानन भट्ट आदि विद्वानो ने नव्यन्यायगङ्गा को अपनी अपनी कृतियो से प्रवहणशीलता प्रदान की । इनके अतिरिक्त मिथिला के पक्षधरमिश्र, वर्धमान उपाध्याय, यज्ञपति उपाध्याय, रुचिदत्तमिश्र, भगीरथ ठकुर, महेश ठकुर आदि ने भी नव्य न्याय के ग्रन्थो की रचना कर के नव्यन्याय सम्प्रदाय को गौरवान्वित किया । जहाँ तक पदार्थप्रतिपादन का सवाल है हम कह सकते है कि नव्य नैयायिको ने प्राचीन न्याय को मान्य वैशेषिक पदार्थों को विशेषस्वरूप से आत्मसात् कर के अपने शास्त्र की मजील खडी की है ।

नव्यन्याय के सृजन के पश्चात् इसका प्रभाव विभिन्न दर्शनो के शास्त्रो पर बडे व्यापकरूप से पडा है । इस शास्त्र के प्रादुर्भाव के पश्चात् भारतीय दार्शनिक विद्या के लगभग हरएक क्षेत्र को इसने प्रभावित किया । नव्य न्याय की सकलनाओ के और दार्शनिक पारिभाषिक पदावली के ठीक तरह परिचय के विना मानो कि धर्मशास्त्र, साहित्यशास्त्र, व्याकरणशास्त्र, तन्त्रशास्त्र तथा अन्य दर्शनो के सर्वमान्य ग्रन्थो का सूक्ष्म अध्ययन नामुमकिन हो गया । दीधितिकार आदि से नवीन न्याय पल्लवित ओर पुष्पित होने के बाद प्राय: प्रत्येक दर्शनकार नवीन न्याय की परिभाषा को अपना कर अपने सिद्धातो का सूक्ष्म एव सतर्क प्रतिपादन करने को उद्यत बने । मधुसूदन सरस्वती के अद्वैतसिद्धिग्रन्थ की गोडब्रह्मानदी टीका, काव्यप्रकाश-व्याख्या, परिभाषा शब्देन्दुशेखर, जल्पकल्पतरु, मञ्जूषा आदि वेदान्त आदि दर्शनो के ग्रथो मे नव्य न्याय की पदावली का काफि उपयोग किया गया है, जिनमे स्वसिद्धान्तस्थापन एव परसिद्धान्तनिकन्दन किया गया है । अन्य नव्य दार्शनिको ने स्याद्वाद का भी विना सोचे समझे खण्डन किया । अतएव नवीन न्याय की शैली मे स्याद्वादबाधक कुतर्को का निरसन एव स्याद्वाद का सूक्ष्म समीचीन प्रतिपादन करना जैन मनीषियो के लिये कर्तव्य बना । इस कार्य का श्रीगणेश महामहोपाध्याय

१ न्या सू वा भा १-१-१

यशोविजयजी महाराज ने किया । श्रीसिद्धसेनदिवाकरजी, श्रीहरिभद्रसूरिजी, मल्लवादी आचार्य आदि प्राचीन पूर्वजो के ग्रन्थो का मनन-निदिध्यान कर के उनमे से सुधारस निकाल कर परिवेषण करने की अद्भुत क्षमता महोपाध्याय श्रीमद्जी को वरी हुई थी । स्याद्वाद, सप्तभङ्गी, नय, निक्षेप आदि के हार्द को एव प्राचीन शास्त्र के समीचीन तात्पर्य को परिस्फुरित करती हुई नव्यन्यायगर्भित महोपाध्यायजी की कृतियो का आस्वाद लेने के लिए प्राज्ञ मुमुक्षु के लिए नव्यन्याय की पारिभाषिक पदावली का सही ज्ञान पाना जरूरी वन जाता है । [1]ऐसे देखा जाय तो एकान्तवादावलम्वी परदर्शनवार्ता को स्वदर्शनप्रतिपादन मे कुछ स्थान ही नही हे फिर भी मार्गानुसारी बुद्धि की विशदता एव सूक्ष्मता के लिए तथा नैश्चयिक सम्यग्दर्शन की स्पर्शना के लिये एकान्तवादी-परदर्शननिरसन भी आवश्यक हे, जो जेनन्याय के प्राचीन-अर्वाचीन ग्रन्थो मे द्रष्टिगोचर होता है । अनेकान्तवाद के नव्य ग्रथो मे सम्यग् एकान्तवादो का इतना समन्वय किया गया हे कि उसका हार्द समझे विना एकान्तवाद का खण्डन करने पर अनेकान्तवाद पर ही कुठारप्रहार हो जाय एव तन्मूलक द्वादशागी की भी भारी आशातना हो जाय । इसीसे पता चलता है कि नव्यन्याय का अध्ययन कितना आवश्यक है ? जव अनेकान्तवाद को केन्द्रित कर के सव दर्शनो का अभ्यास किया जाय तव तो स्वदर्शन एव परदर्शन का आग्रह ही छूट जाता है[2] । मगर केवल श्रद्धा के स्तर पर इस परमोच्च स्थिति पर पहुँचना मुश्किल ही है किन्तु किसी भी हालत मे इस मनःस्थिति के पाने के वाद भी उसे चिरस्थायी रखना तो वकरे की दाढी से दूध निकालना है । मोहनीयक्षयोपशमानुविद्ध सूक्ष्म प्रज्ञाशक्ति से ही उपर्युक्त शमत्वअवस्था प्राप्य हे एव स्थाप्य है । यूँ तो स्वतत्र केवल बुद्धि वेश्या ही हे मगर मार्गानुसारी क्षयोपशम से नियन्त्रित वन जाने पर स्याद्वाद राजगजेश्वर की वह सुशील महारानी वन सकती हे । तदर्थ सम्यक् एकान्तवादो की नीव पर स्थित स्याद्वाद का परिशीलन एव तदर्थ परदर्शनो का यथावत् अवलोकन अनिवार्य वन जाता हे ।

## दार्शनिक अभ्यास

द्रव्यानुयोग का एव सर्वदर्शनअध्ययन का अपने क्षेत्र मे महत्त्व होते हुए भी रत्नत्रयी के समाराधक मुमुक्षु के लिए सस्कृत-प्राकृत-काव्य आदि के निपुण अभ्यास के वाद जैन आचारविज्ञान के लिये दशवैकालिक, ओघनिर्युक्ति, पिंडनिर्युक्ति, आचारागसूत्र, पचसूत्र, पचवस्तु, पचाशक आदि शास्त्रो का अध्ययन एव जैन पदार्थविज्ञान के लिये आवश्यकनिर्युक्ति, विशेपावश्यकभाष्य, लोकप्रकाश, प्रवचनसारोद्धार, प्रज्ञापना आदि शास्त्रो का परिचय तो सव से पहले ही जरूरी है । वाद मे प्रज्ञाशक्ति के अनुसार जैनन्याय के जैनतर्कभापा स्याद्वादभाषा, स्याद्वादमञ्जरी, रत्नाकरावतारिका, धर्मसङ्ग्रहणीटीका आदि का अच्छी तरह वीक्षण करने के पश्चात् महोपाध्यायजी महाराज के रसप्रद साहित्य का मधुर आस्वाद पाने के लिये नव्यन्याय के न्यायभूमिका, तर्कसङ्ग्रह, मुक्तावली, दिनकरी, व्याप्तिपञ्चक, सिद्धान्तलक्षण, अवच्छेदकनिरुक्ति, व्युत्पत्तिवाद आदि ग्रन्थो का अध्ययन उचित समझा जा सकता हे । साथ ही साङ्ख्यदर्शन की साख्यतत्त्वकौमुदी, वौद्धदर्शन के न्यायविन्दु, वेदान्तदर्शन के वेदान्तपरिभापा, मीमासादर्शन के मीमासापरिभापा या अर्थसङ्ग्रह, योगदर्शन के पातञ्जलयोगसूत्र की राजमार्तण्ड या मणिप्रभा टीका आदि का अन्वीक्षण जरूरी हे, क्योकि उपाध्यायजी महाराज अवसरोचित षड्दर्शन के सिद्धातो की समीक्षा करने के लिये लालायित रहते हे । जहाँ तक हम समझते है, हम यह कह सकते है कि उपाध्यायजी महाराज के साहित्य का सानद एव सम्यक् लाभ उठाने के लिये उपर्युक्त क्रम से अभ्यास करना ठीक रहेगा । साथ साथ योगदृष्टिसमुच्चय, योगविन्दु, ललितविस्तरा आदि योगग्रन्थो का अभ्यास करना छूट न जाये यह भी ध्यान मे रखना जरूरी है । विचाररसिक मुमुक्षु के लिये आनन्द की वात यह है कि वहुधा उपदर्शित षड्दर्शनो के प्राथमिक ग्रन्थ हिन्दी या गुजराती मे सविवेचन उपलब्ध होते हे । एव उपाध्यायजी महाराज के भी नवीनन्यायगर्भित अनेक प्रकरणरत्न भी हिन्दी या गुजराती भाषा मे सविवेचन उपलब्ध है । जो मुमुक्षु अधिक प्रज्ञाशाली हे एव उपाध्यायजी महाराज के ग्रन्थो की प्रत्येक पक्ति एव पदो का समीचीन सूक्ष्म हार्द पाने के लिए उत्साही हे उनके लिये प्राचीनन्याय के न्यायकुसुमाजलि, आत्मतत्त्वविवेक, न्याय-तात्पर्यपरिशुद्धि आदि ग्रन्थो का एव नवीनन्याय के सामान्यनिरुक्ति, व्यधिकरण जागदीशी, वादवारिधि, तत्त्वालोक, प्रामाण्यवाद-गादाधारी, तत्त्वचिन्तामणि की माथुरी या दीधिति टीका आदि ग्रन्थो का, साख्यदर्शन के गोडपादभाष्य, साख्यसूत्रभाष्य आदि प्रकरणो का, बोद्धदर्शन के प्रमाणवार्तिक, तत्त्वसङ्ग्रह, माध्यमिककारिका आदि ग्रथो का, मीमासादर्शन के आकर ग्रन्थ श्लोकवार्तिक का, व्याकरणदर्शन के वाक्यपदीय (जो पाच भाग मे साम्प्रतकाल मे सटीक उपलब्ध हे) ग्रथ का, वेशेपिकदर्शन के न्यायलीलावती, प्रशस्तपादभाष्य आदि शास्त्रो का, वेदान्तदर्शन के चित्सुखी (अपरनाम तत्त्वप्रदीपिका), अद्वैतसिद्धि,

१ सीसमइविप्फारणमेत्तोऽय कओ समुल्लाओ । इहरा कहामुह चेव णत्थि एव ससमयमि ॥ स त ३/२५ ।
२ आत्मीयः परकीयो वा कः सिद्धान्तो विपश्चिताम् ? ॥। योगविन्दु - ५२५

सिद्धान्तबिन्दु, खण्डनखण्डखाद्य, वेदान्तकल्पलतिका आदि ग्रन्थों का, योगदर्शन मे पातञ्जलयोगसूत्रभाष्य पर तत्त्ववैशारदी टीका, जो वाचस्पतिमिश्रकृत है, उसका एवं मडनमिश्रकृत विधिविवेक की वाचस्पतिमिश्रकृत न्यायकणिका टीका का अध्ययन हो जाय तो बडा सौभाग्य एवं सद्भाग्य समझा जायेगा ।

पश्चात् जैन नव्यन्याय के अध्ययनार्थ नयरहस्य, नयोपदेश न्यायालोक, आत्मख्याति, वादमाला, प्रमेयमाला, न्यायखण्डखाद्य, स्याद्वादकल्पलता, स्याद्वादरहस्य, अनेकान्तव्यवस्था आदि ग्रन्थों का, नव्यन्याय गर्भित आगमिक एवं योगग्रन्थों के अभ्यासार्थ उपदेशरहस्य, भाषारहस्य, धर्मपरीक्षा, अध्यात्ममतपरीक्षा, आध्यात्मिकमतपरीक्षा, देवधर्मपरीक्षा, गुरुतत्त्वविनिश्चय, ज्ञानबिन्दु, ज्ञानार्णव, प्रतिमाशतक, षोडशकनव्यटीका, द्वात्रिंशद् द्वात्रिंशिका, योगविंशिकावृत्ति, द्रव्यगुणपर्यायरास, ऐन्द्रस्तुति चतुर्विंशतिका आदि का अध्ययन करना उचित समझा जाता है । प्राचीन जैनन्याय के द्वादशार-नयचक्र, सम्मतितर्कटीका, स्याद्वादरत्नाकर, न्यायावतारवार्तिक, प्रमाणमीमासा आदि आकर ग्रन्थ भी मननीय है । दिगम्बर सम्प्रदाय के प्रवचनसार, बृहद्द्रव्यास्तिकाय, न्यायविनिश्चय, सिद्धिविनिश्चय, न्यायकुमुदचन्द्र, प्रमेयकमलमार्तण्ड, तत्त्वार्थ-राजवार्तिक, तत्त्वार्थ-श्लोकवार्तिक, प्रमेयरत्नमाला आदि न्यायग्रन्थ भी महत्त्वपूर्ण है । एवं शेष आगमग्रन्थों का, योगग्रन्थों का, वैराग्यवर्धक ग्रन्थों का अध्ययन करने के पश्चात् अध्यात्मबिन्दु, अध्यात्मउपनिषद्, अध्यात्मसार, ज्ञानसार, योगसार, योगशतक आदि निश्चयनयप्रधान ग्रन्थों का अध्ययन भी प्रशमरसवाहिता के अनुभवार्थ उपयोगी माने जाते है । यहाँ जो कुछ अध्ययनक्रम बताया गया है वह तो एक दिग्दर्शनमात्र है । इस पद्धति के अनुसार अन्य जितने भी ग्रन्थों का अध्ययन किया जाय उतना कम है, क्योंकि जैनशासन तो सम्यक् शास्त्ररत्नों का महासागर है । उसका पार कौन पा सकता है ?

यहाँ यह भी ध्यातव्य है कि दार्शनिक ग्रन्थों का ज्ञान जितना महत्त्वपूर्ण है उतना ही महत्त्व दार्शनिक अध्ययन के दौरान वैराग्यकल्पलता, उपमितिभवप्रपञ्चाकथा, समराइच्चकहा, संवेगरगशाला, अध्यात्मकल्पद्रुम, शांतसुधारस, प्रशमरति आदि आत्मपरिणतिविशुद्धिकारक ग्रन्थरत्नों के अध्ययन का भी है । यदि केवल शुष्क तर्कग्रन्थों के अध्ययनार्थ उपर्युक्त वैराग्यपोषक ग्रन्थों की उपेक्षा की जाय तो जीव में से शिव बनने की साधना निश्चेतन एवं प्राणविहीन बनने की भी पूर्णतया संभावना है । अत दोनों विभागों का अच्छा सन्तुलन गुरुगम से किया जाय यही उपासक का सम्यक् ज्ञानमार्ग है । गंगाजल की भाँति न्यायविद्या-तर्कविद्या अपने आपमें पवित्र एवं निर्मल होते हुए भी अयोग्यस्थान को पाकर जहर भी बन सकती है । इस भयस्थान से मुक्त बनने के लिये भक्तियोग भी एक उत्तम-सुरक्षित-ऐकान्तिक एवं आत्यन्तिक उपाय है । दार्शनिक अभ्यासाथ सयमयोगों की निर्दोष एवं आवश्यक चर्या कुरबान की जाय - यह भी कथमपि सङ्गत नही है ।

श्री सिद्धर्षिगणिवर ने उपमितिभवप्रपञ्चा कथा मे भवभ्रमणहेतुभूत कुविकल्प के दो प्रकार बताये है (१) आभिसंस्कारिक (२) सहज । मिथ्याशास्त्रश्रवण के संस्कार से उत्पन्न होनेवाले कुविकल्प आभिसंस्कारिक कहे जाते है, जो कभी गीतार्थ स्वपरसमयज्ञ भवभीरु सद्गुरु के सत्सग के प्रभाव से निवृत्त होते है तो कभी सम्यग् एकान्तअविनाभावी अनेकान्तवाद के श्रवण-मनन-चिन्तन-निदिध्यासन से भी । पौद्गलिकसुख की लालसा, दुःख से खौफ, कञ्चन-कीर्त्ति-कामिनी में परमार्थसुखबुद्धि ये सब कुविकल्प सहज कहे जाते है, जिनकी निवृत्ति अधिगम सम्यग्दर्शन के बिना नामुमकिन है । अधिगम सम्यक्त्व का मतलब है अनेकांतगर्भित-सद्गुरुउपदेशजन्य नैश्चयिक सम्यक्त्व । नैश्चयिक सम्यग्दर्शनवाले प्रत्येक जीवों को दृष्टिवादोपदेशिकी सज्ञा होती है । इसका मतलब यह हुआ कि निश्चय सम्यग्दर्शन और दृष्टिवादोपदेशिकी सज्ञा परस्पर समव्याप्त अविनाभावी है और परस्पर के उपष्टम्भक है । दृष्टिवादपद से द्वादशांगी के अन्तिम अङ्गसूत्र, जिसमे १४ पूर्व सामिल है, का भी ग्रहण हो सकता है और अनेकान्तवाद-सापेक्षवाद-स्याद्वाद प्रमाण का भी । दृष्टिवाद अङ्गसूत्र अन्तर्गत १४ पूर्व तो द्रव्यानुयोग-नयवाद-प्रमाणवाद इत्यादि की मीमासा से भरसक है, जो नैश्चयिक सम्यग्दर्शन का मूल आधार है । अनेकान्तवाद के बिना केवल नैश्चयिक दर्शन ही नही बल्कि लौकिकव्यवहार भी कथमपि सङ्गत नही हो सकता । अतएव

१ इह सत्त्वानां कुविकल्पा प्राणिनो भवन्ति । तद्यथा - एके कुशास्त्रश्रवणवासनाजनिताः यदुत - 'अण्डसमुद्भूतमेतत्त्रिभुवन, महेश्वरनिर्मित, ब्रह्मादिकृत, प्रकृतिविकारात्मक, क्षणविनश्वर, विज्ञानमात्र, शून्यरूप वा' इत्यादय । ते हि आभिसंस्कारिका इत्युच्यन्ते । तथा अन्ये सुखमभिलषन्तो दुःख द्विषन्तो द्रविणादिषु परमार्थबुद्ध्यध्यवसायिनः, अत एव तत्संरक्षणप्रवणचेतसोऽदृष्टतत्त्वमार्गस्यास्य जीवस्य प्रवर्तन्ते, यैरयं जीवोऽश्रद्धेयानि श्रद्धत्ते, अचिन्तनीयानि चिन्तयति, अभाषितव्यानि भाषते, अनाचरणीयानि समाचरति । ते तु कुविकल्पा सहजा इत्यभिधीयन्ते । तत्राभिसंस्कारिका प्रथमसुगुरुसम्पर्कप्रभावादेव कदाचिन्निवर्तेरन् । एते पुन सहजा यावदेष जीवो मिथ्यात्वोपप्लुतबुद्धिस्तावन्न कथञ्चिद् निवर्तन्ते । यदि परमधिगमजसम्यग्दर्शनमेव प्रादुर्भूतमेतान्निवर्तयतीति । उपमितिभवप्रपञ्चाया पीठबन्धे स्पष्टता ७२ तमे पृष्ठे प्रता ।

२ जेण विणा लोगस्सवि ववहारो सव्वहा न निव्वडइ । तस्स भुवणेक्कगुरुणो नमो अणेगतवायस्स ॥

अनेकान्तवाद सब के लिये अवश्य नमस्करणीय है । सम्यगेकान्त वादो से अनुप्राणित अनेकान्तवाद की सही जानकारी वर्तमान में परदर्शनो के अभ्यास के बिना अधूरी समझी जाती है । 'एक पदार्थ की सपूर्ण ज्ञप्ति के लिए सब पदार्थों का ज्ञान आवश्यक है और सब पदार्थों की परिपूर्ण जानकारी के लिये एक पदार्थ का सूक्ष्म बोध आवश्यक है । इस तरह सम्यग्दर्शन की प्राप्ति, स्थिरता एव वृद्धि के लिये परदर्शनअध्ययन की आवश्यकता होने पर भी, बिना विनय-विवेक-वैराग्य के, तर्कअभ्यास मुक्तिसाधना मे विघ्न भी पैदा कर सकता है - यह भयस्थान जरूर है । मगर इस भयस्थान को अवसर ही न मिले तदर्थ हमने पूर्व बताया वेसे भक्तिमार्ग एव वैराग्यपोषक शास्त्रपरिशीलन का अमोघ सहारा लिया जा सकता है । मगर इस भयस्थान से परदर्शनअध्ययन को ही अलविदा करना तो गले में फोडा होने पर गले को ही काटना है । जेसे फोडे की चिकित्सा कर के गले को सुरक्षित रखना ही अक्लमन्द का कार्य हे ठीक वैसे ही परदर्शन-अध्ययनस्थलीय भयस्थान को दूर कर के मोक्षमार्गबीजतुल्य नेश्चयिक सम्यग्दर्शन के योगक्षेमार्थ सर्वदर्शनो का गुरुगम के सहारे मार्गानुसारी बुद्धि से अध्ययन किया जाय- यही विवेकी व्यक्ति का कर्तव्य हे ।

## -: द्वितीय खण्ड विषय :-

मध्यमस्याद्वादरहस्य के प्रथम खण्ड मे वीतरागस्तोत्र अष्टम प्रकाश की आद्य ४ कारिका की श्रीमद् महोपाध्यायजीकृत म स्याद्वादरहस्याभिधान व्याख्या, उसकी जयलतानामक सस्कृतटीका एव रमणीया - हिन्दी विवेचन का समावेश किया गया है । प्रस्तुत द्वितीय खण्ड मे वी स्तो अष्टम प्रकाश की ५-६-७-८ कारिका की महोपाध्यायकृत व्याख्या, उसकी सस्कृतटीका एव हिन्दीविवरण उपलब्ध हे । अवशिष्ट ग्रथाश एव व्याख्याए तृतीय भाग मे लभ्य होगी । पचम श्लोक की व्याख्या में महोपाध्यायजी ने 'जिनोक्त नित्यानित्यत्वसभिन्न वस्तुस्वभाव किसी प्रकार के दोष से कलङ्कित नही हे' इस श्लोकार्थ की पुष्टि के हेतु (१) प्रारभ मे सप्तभङ्गी का विस्तार से प्रतिपादन किया । यहाँ व्यधिकरणधर्मावच्छिन्न अभाव को व्यधिकरण-सम्बन्धावच्छिन्न अभाव से ही अन्यथासिद्ध बतानेवाले भवदेव आदि नव्य नैयायिकों के मत का नव्य न्याय की गूढ शैली मे उन्मूलन किया गया है । बाद मे एवकार की शक्ति अयोगव्यवच्छेद मे न मान कर अन्ययोगव्यवच्छेद में मानने वाले नवीन नैयायिको के मत का निरसन कर के अयोग एव व्यवच्छेद मे एवपद की खण्डश· शक्ति का समर्थन किया गया हे । वक्तव्यत्वसप्तभङ्गी के द्वितीय-भेद 'स्यादवक्तव्य·' एव चतुर्थ भेद 'स्यादवक्तव्य·' मे अभेद या पुनरुक्ति दोष का समाधान श्रीमद्जी ने यह दिया कि द्वितीयभग मे वक्तव्यत्वाभाव का प्रतिपादन अभिमत हे ओर चतुर्थ भग मे उससे भिन्न अवक्तव्यत्वनामक स्वतत्र-जात्यन्तरभूत धर्म का कथन अभिमत है (पृ न २८१) । यह समाधान उपाध्यायजी की अलोकिक प्रतिभा का दर्शन कराता है । बाद मे प्रमाणनयतत्त्वालोकालङ्कारसूत्र का हवाला देकर सकलादेश एव विकलादेशस्वरूप दो सप्तभङ्गी का निरूपण कर के सप्तभङ्गीवादस्थल पर पर्दा डालने के पूर्व 'सकृदुच्चरितः शब्दः सकृदेव अर्थं बोधयति' इस न्याय के तात्पर्यार्थ का नव्य पदावली से निरूपण किया हे (पृष्ठ-२८९) ।

(२) तमोद्रव्यत्ववादस्थल मे 'नीलरूप उद्भूतस्पर्श का व्याप्य नही है' इस प्रबल तर्क से अन्धकार मे द्रव्यत्वबाधक रूपाभाव का निराकरण किया गया हे । त्रसरेणु के स्पर्श में अनुद्भूतत्व का स्थापन, अर्थसमाजसिद्ध धर्म मे कार्यतानवच्छेदकता का प्रतिपादन, तमोद्रव्यत्वसाधक पूर्वाचार्यमतमडन, आलोकगत चाक्षुषकारणता का घूकचाक्षुषादि मे व्यभिचार से निराकरण, उच्छृखलमत-मीमासा, तामसेन्द्रियवादी-तोतातिकेकदेशीयमतसमीक्षा, प्रभाकरमिश्रमत समालोचना, प्रकाशकरूपाभावात्मकतमोवादी प्रगल्भ के मत का समीक्षण, वर्धमानउपाध्यायमत अपाकरण, स्वतन्त्रमतप्रतिपादन मे जन्यभावमात्र मे ससमवायिकारणकत्वनियम का पराकरण एव परिष्कार, अन्धकार मे रत्नप्रभसूरिमतानुसार भावत्व साधन, तम मे पृथ्वीत्वबाधन, व्यवहार के बल से अन्धकार मे द्रव्यत्वसिद्धि, पुनः वर्धमानमतनिरास एव कन्दलीकारमतकर्तन कर के तमोद्रव्यत्वाद को तिलाजलि दी गई है ।

''अन्धकार को जन्य द्रव्य मानने पर मध्याह्नकाल मे राजमार्ग पर यकायक घट आदि को उलटा करने पर घट आदि के अदर अन्धकारद्रव्य की उत्पत्ति केसे मुमकिन होगी ? क्योंकि तब वातावरण मे अन्धकार के अवयव अनुपस्थित हे ओर प्रौढ आलोक होने के सबब अन्य देश से भी तमोऽवयव का आगमन नामुमकिन है'' - यह वर्धमान उपाध्याय का स्याद्वादी के प्रति आक्षेप हे जिसकी समीक्षा करते हुए उपाध्यायजी ने अपने परिणम्य-परिणामकभाव के सिद्धान्त को लक्ष्य मे रख कर यह बताया कि - 'घनतर आवरण के सहकार से वहाँ आलोकद्रव्य ही अन्धकारात्मना परिणत होता हे । नियतारम्भवादी नेयायिक के मतानुसार इसकी कथमपि सङ्गति नही हो सकती मगर उपर्युक्त रीति से अनियतारम्भवादी जेनो के मतानुसार ही यह सम्भव हे । इस विषय का विस्तार से निरूपण स्याद्वादकल्पलता, वादमाला आदि ग्रन्थों मे

१ जो एग जाणइ सो सव्व जाणइ । जो सव्व जाणइ सो एग जाणइ ॥ आचारागसूत्र

भी उपलब्ध है ।

न्यायकन्दलीकार श्रीधर का मत यह है कि - आरोपित नील रूप ही अन्धकार है, न कि द्रव्यादि । इसका समीक्षण श्रीमद् न्यायविशारदजी इस तरह करते हैं कि - निराश्रय रूप वैशेषिकसिद्धान्तानुसार भी नामुमकिन है । अतः प्रतीयमान नील रूप के आश्रयीभूत द्रव्य को ही अन्धकार कहना मुनासिब है ।

पञ्चम कारिका का आकर्षक तृतीय वादस्थल है ईश्वरकर्तृत्ववाद । क्षिति आदि में ईश्वर कर्तृत्वसाधक कार्यत्व हेतु का विकल्पषट्क से जो निरसन यहाँ उपलब्ध है, हमारी धारणा है - अन्यत्र वह प्राप्य नहीं है (१) प्रयत्न भी विलक्षणसंयोग का ही हेतु है (२) व्यवहार में दण्डादि घट के कारण नहीं किन्तु प्रयोजक हैं । मगर निश्चयतः स्वद्रव्य मिट्टी ही घटजनक है (३) खण्डघटजनक ईश्वरीय कृति के आश्रयविधया महेश्वर के साधक दीधितिकार की तो हवा इस तरह न्यायाचार्य ने निकाली है कि तब घटसामान्य के प्रति कुलालत्वेन हेतुता का ही उच्छेद हो जायगा । स्याद्वादकल्पलता में उपर्युक्त दीधितिकारमत की समालोचना स्वसिद्धान्तानुसार इस तरह प्राप्य है कि - खण्डघटस्थल में हम नवीन घट की उत्पत्ति नहीं मानते हैं। अतः खण्डघटजनकविधया ईश्वरसिद्धि नामुमकिन है। इसी बात को श्रीमद्जी ने भाषारहस्य स्वोपज्ञविवरण में इस तरह बताई है कि - घट में छिद्र पर्याय उत्पन्न होता है, न कि नूतन छिद्रघट (भा र पृ ३३) । न्यायकुसुमाञ्जलिकार उदयन के धृतिआदिहेतुक अनेक अनुमानप्रयोगों का खण्डन आगे चल कर किया है । ईश्वरसाधक उदयनउपन्यस्त 'कार्यायोजनधृत्यादेः पदात् प्रत्ययतः श्रुतेः । वाक्यात् सङ्ख्याविशेषाच्च साध्यो विश्वविदव्ययः ॥ (न्या कु ५/१) इन दस हेतुओं की एवं दशहेतु के नवीन अर्थ की विस्तार से कड़ी समालोचना न्यायाचार्य ने स्याद्वादकल्पलता के तृतीय स्तबक में की है । अष्टसहस्रीविवरण आदि ग्रन्थों में भी यह वादस्थल उपलब्ध है । श्रीसिद्धसेनादि प्राचीन जैनाचार्यों की युक्तिओं का भी अवसरोचित उपयोग न्यायाचार्यजी ने किया है ।

पञ्चम कारिका का चतुर्थ वादस्थल है सर्वज्ञसिद्धि । मीमांसक आदि असर्वज्ञवादी के मत का यहाँ खण्डन करते हुए क्षयपदार्थ का बहुत मार्मिक प्रतिपादन कर के इस वादस्थल को एवं पञ्चम कारिका को दिगम्बर अनुयायी की युक्ति बता कर जलाञ्जलि दी है (पृ ४५८) ।

षष्ठ कारिका सुगम होने के सबब उस पर श्रीमद्जी ने कुछ विवेचन-विवरण मध्यम स्याद्वादरहस्य में नहीं किया है। मगर श्रीलघुहरिभद्रजी ने स्वयं ही स्याद्वादकल्पलता एवं नयरहस्य आदि ग्रंथों में इस कारिका की व्याख्या की है । अन्यत्र भी इस कारिका का अधतः विवरण उपलब्ध है । इन सब विवरणों का सङ्कलन मैंने जयलता में किया है । प्रत्येक दोषकारी होते हुए भी समीलित होने पर गुड और सुण्ठ दोषकारक नहीं रहते हैं किन्तु बल-पुष्टि आदि के हेतु बन जाते हैं । दोषापहारपरक इस दृष्टान्त के बल से इस कारिका में स्याद्वाद की निर्दोषता का प्रतिपादन किया गया है (पृ ४६२)।

सप्तम कारिका का मध्यम स्याद्वादरहस्यविवरण अत्यंत महत्त्वपूर्ण है 'द्वय विरुद्ध नैकत्राऽसत्प्रमाणप्रसिद्धितः ।' इस पूर्वार्द्ध का अन्वय किस तरह लगाया जा सकता है ? इसका जो नव्यपदावलीगर्भित सूक्ष्म विवेचन महोपाध्यायजी ने किया है उसमें उनके व्याकरण, तत्त्वचिन्तामणिशब्दखण्ड नव्यवाद आदि शास्त्रों का गहरा ज्ञान प्रतिबिंबित हो रहा है । गदाधरकृत व्युत्पत्तिवाद के अभ्यासी के लिये यह विषय इतना जटिल नहीं बनेगा, जितना केवल तर्कसङ्ग्रह-मुक्तावली के अध्येताओं को होगा - यह हमारी राय है । बाद में एकत्र सत्त्व और असत्त्व, एकत्व-अनेकत्व आदि विरुद्ध प्रतीयमान धर्मयुगल किस तरह समाविष्ट होते हैं ? इसका नयवाद से निरूपण किया गया है । सत्त्व की व्याख्या करते करते श्रीमद् उपाध्यायजी ने न्यायसम्मत जाति की आलोचना कर के ऊर्ध्वतासामान्य और तिर्यक्सामान्य की निर्दोषता का प्रतिपादन किया गया है । ऐसे देखा जाय तो ऊर्ध्वतासामान्य एवं तिर्यक्सामान्य का सविस्तर समर्थन स्याद्वादरत्नाकर आदि ग्रन्थों में भी उपलब्ध है । मगर उस पर जो आक्षेप किया जा सकता है, उसे बता कर नव्यन्याय की परिभाषा के आलंबन से उसको दूर करने की श्रीमद्जी की जो शैली है, उसमें उनकी अभिनवउन्मेषशाली प्रतिभा का दर्शन होता है । 'समकालीन भिन्नद्रव्यों का अनुगत धर्म जैनन्याय की परिभाषा के अनुसार तिर्यक्सामान्यपद से प्रतिपाद्य है और पूर्वापरकालीन विभिन्नपरिणामशाली द्रव्य ही ऊर्ध्वतासामान्य है'- यह प्रमाणनयतत्त्वालोकालङ्कार सूत्र में बताया गया है । मगर इसको यथावत् मान्यता दी जाय तब तो चिरस्थायी गुण एवं पर्याय में ऊर्ध्वतासामान्यपद की और तिर्यक्सामान्यपद की प्रवृत्ति नामुमकिन बन जायेगी, क्योंकि सूत्र में द्रव्यपदार्थ को केन्द्रस्थान में रख कर ही ऊर्ध्वतासामान्य और तिर्यक्सामान्य का स्वरूप बताया गया है - इस समस्या का हल करते हुए रहस्यकार ने यह सूत्ररहस्य बताया कि - द्रव्यपद धर्मिपरक है । इसका मतलब यह है कि पूर्वापरकालसाधारण धर्मी ही ऊर्ध्वतासामान्य है और एककालीन विभिन्न धर्मीओं का अनुगत अनतिप्रसक्त धर्म ही

तिर्यक्सामान्य है । स्वय द्रव्य न होते हुए भी द्रव्य की भाँति गुण-पर्याय धर्मी ता हो सकते ही हे । चिरकालस्थायी मनुष्यपर्याय भी वाल-युवा-वृद्ध आदि परिणाम = धर्म का आधार होने से धर्मी ता विना किसी हिचकिचाहट के कहा जा सकता है । अतएव उसमे ऊर्ध्वतासामान्यपद प्रतिपाद्यता भी निरावाध हे । एव एककालीन अनेक श्वेत गुण श्वेतत्व धर्म का आश्रय होने से धर्मी तो हे ही । अतएव उसमे रहा हुआ शुक्लत्व तिर्यक् सामान्यशब्द मे अभिलाप्य हे । इस गभीर तत्त्व के परिवेपणार्थ श्रीमद्जी ने केवल इतना ही कहा कि 'सूत्रस्थ द्रव्यपद धर्मिपरक हे' । यही महोपाध्यायजी की विशेपता है कि - वे जितना अर्थप्रतिपादन शब्द से करते है उससे अधिक अर्थ वे शब्द मे ही निहित रखते है। सूक्ष्म एव स्पष्ट रूप से यह विवेचन करने की क्षमता जो नव्यन्याय की पारिभाषिक पदावली मे हे वह प्राचीन परिभाषा मे नही हे । अतएव श्रीमद्जी के साहित्य से लाभान्वित होने के लिये नवीन न्याय का अध्ययन अपरिहार्य हे । नव्यन्यायदर्शन की परिभाषा को अपना कर और स्वसिद्धातो का सन्तुलन रख कर सपरिष्कार निर्दोष प्रतिपादन करना वहुत कठिन है, मगर श्रीमद्जी इसमे सफल रहे है ।

वाद मे प्रवचनसार ग्रन्थ का हवाला दे कर दिगम्वरमतानुसार स्वरूपअस्तित्व का प्रतिपादन कर के उस पर अपनी स्वतत्र मीमासा का भी श्रीमद्जी ने दर्शन कराया है (पृष्ठ-४८४) । आगे चल कर (पृ ४८९) नेयायिकसम्मत सादृश्यपदार्थ का निरूपण एव निराकरण कर के जेनमतानुसार सङ्ग्रह नय के अवलम्वन से सादृश्यपदार्थ को प्रकाशित किया हे । न्यायवशेपिकदर्शनअभिमत विशेपपदार्थ का तो श्रीमद्जी ने कचूवर निकाला है (पृष्ठ-५०९) ।

इस सप्तम श्लोक का महत्त्वपूर्ण वादस्थल हे (पृष्ठ-५२४) अभिलाप्यत्वपदार्थपरीक्षण, जो इस तरह सूक्ष्मरूप से अन्यत्र मुझे दृष्टिगोचर नही हुआ हे । यह वादस्थल वृहत्कल्प भाष्य के वचनो की सूक्ष्म मीमासा से भरा हुआ है । शब्द को प्रमाण नही मानने वाले वोद्धो का निराकरण श्रीमद्जी ने शब्दाद्वेतवादी की युक्ति से किया हे, उसमे यह जानकारी सुज्ञ जनो को मिल सकती है कि 'स्याद्वाद को केन्द्र मे रख कर किस तरह परदर्शन को भी मान्यता दी जाय ?'

--> केवली की देशना शब्दात्मक नही हे किन्तु ध्वनिस्वरूप है, जो शब्दात्मना परिणत हो कर श्रोताओ का विपय वनती हे, क्योकि शब्द का कारण है इच्छा, जो रागात्मक होने से केवली मे नही हो सकती । विना कारण के, केवली शब्दो का प्रयोग केसे कर सकते हे ? यदि ऐसा न माना जाय ओर केवली को वक्ता माना जाय तव तो उनमे वीतरागता का ही विच्छेद हो जायेगा । <-- यह दिगम्वरमत है, जिसका खण्डन महोपाध्यायजी ने इस तरह किया है कि वर्णमात्र के प्रति प्रयत्न कारण हे ओर प्रयत्न का कारण इच्छा हे फिर भी वीतराग केवली शब्द प्रयोग कर सकते हे, क्योकि केवली मे मोहाभिव्यक्त चेतन्यविशेपात्मक इच्छा न होने पर भी मोहानभिव्यक्त चेतन्यविशेपात्मक इच्छा तो निरावाध हे। इच्छामात्र अभिष्वङ्गात्मक ही होती हे - यह कोई नियम नही है। निरुपाधिकपरदुःखप्रहाणेच्छा करुणात्मक है, न कि रागात्मक। विस्तार से इस विपय का निरूपण अध्यात्ममतपरीक्षा, स्याद्वादकल्पलता, तत्त्वार्थनव्यटीका आदि मे श्रीमद्जी ने ही किया हे ।

आगे चल कर सप्तम कारिका के उत्तरार्द्ध की विभिन्न व्याख्याओ का आविर्भाव किया गया है । वाद मे सामान्य विशेप मे विरोध के परिहारार्थ मयूरपख आदि मेचक पदार्थो का दृष्टान्त वता कर सप्तम श्लोक का विवरण समाप्त किया हे (पृष्ठ-५४९) । अष्टम कारिका मे विज्ञान को साकार एव निराकार, एकाकार ओर अनेकारात्मक मानने वाले वोद्ध मनीपी भी किस तरह अनेकान्तवाद की नीव पर खडे है ? यह वता कर अनेकान्तवाद की सर्वदर्शन मे व्यापकता का समर्थन किया गया है । वीतरागस्तोत्र के अष्टमप्रकाश की ४-५-६-७ कारिका के (म)स्याद्वादरहस्यनामक महोपाध्यायकृत विवरणग्रन्थ के विपयो का यहाँ जो निर्देश किया गया हे वह सक्षिप्त विवेचन हुआ । उससे ज्ञात उपाध्यायजी की कलम की कुछ कमाल से सुज्ञ वाचको के दिमाग मे 'पूरे ग्रन्थो नव्यन्याय की परिभाषा मे इन सभी विपयो का प्रतिपादन श्रीमद् महोपाध्यायजी ने किस तरह किया हे ?' - यह उत्कण्ठा जिज्ञासा जरूर उत्पन्न होगी । यह उत्कण्ठा ओर जिज्ञासा निरुत्साह न वने तदर्थ गुरुकृपा से क्षयोपशमानुसार जयलता (सस्कृत टीका) एव रमणीया (हिन्दी टीका) को मेने वनाई हे । इस ग्रन्थ के अभ्यास के लिये अभ्यासिओ को एक विवेचन की आवश्यकता पहले महसूस होती थी जिसकी पूर्त्ति करने का मेने एक नम्र प्रयास किया हे । आशा हे सस्कृत-हिन्दी टीकाद्वय के माध्यम से अध्येतागण को उपाध्यायजी के प्रस्तुत ग्रन्थ के पदार्थ-वाक्यार्थ-महावाक्यार्थ-ऐदम्पर्यार्थ को समझने मे सुगमता रहेगी । सभी विपयो के जिज्ञासु विपयानुक्रम से अधिक परिचय प्राप्त कर सकेंगे ।

परमाराध्यपाद सिद्धातमहोदधि वात्सल्यवारिधि सुविशालगच्छाधिपति स्वर्गस्थ भगवान् प्रेमसूरीश्वरजी महाराजा के अनगिनत दिव्याशिप से, पूज्यपाद गच्छाधिपति-वर्धमानतपोनिधि प्रगुरुवर्य आचार्यदेवेश श्रीमद् विजय भुवनभानुसूरीश्वरजी

# विषयमार्गदर्शिका



Bold Type जयलता के विपय के सूचक है । Normal Type रमणीया-हिन्दी व्याख्या के ज्ञापक है ।

विषय — पृष्ठ

ॐ नमः सिद्धम् ।

महामहोपाध्याययशोविजयगणिवरविरचितम् ।

मुनियशोविजयकृतजयलताटीका-रमणीयाभिधानव्याख्याभ्या विभूषितम्

# स्याद्वादरहस्यम्

(मध्यम)

(द्वितीयः खण्डः)

*अथैकान्तवादोपकल्पितकर्कशतरतर्कतिमिरनिकरनिराकरणेन प्रकटीभूतप्रतापं भास्वत-मनेकान्तवादमभिनन्दन्ति -> 'यदा त्वि'ति ।*

यदा तु नित्याऽनित्यत्वरूपता वस्तुनो भवेत् ।
यथाऽऽत्थ भगवन्नैव तदा दोषोऽस्ति कश्चन ॥५॥

*ननु परेऽपि "पृथिव्यादीन्यपि नित्यानि परमाणुरूपाणि, स्थूलानि पुनरनित्यानि" इति*

### ❀ जयलता ❀

*यस्य दृष्टि समाना हि गौशालके च गौतमे ।*
*त प्रणम्य महावीर वृत्तिरग्रे वितन्यते ॥१॥*

पञ्चमकारिकोपाद्घातमाह -> अथेति । एकान्तवादोपकल्पितेति । एकान्तवादिभिर्विरचितो योऽतितिक्ष्णतर्कलक्षणतमोव्यूह. तदपाकरणेनेत्यर्थ. । तदपाकरणपूर्वकमिति यावत् । यदा तु नित्यानित्यत्वरूपता वस्तुनो भवेदिति । यदा हि नित्यत्वसभिन्नाऽ-नित्यत्वात्मकता वस्तुत्वावच्छिन्ने भवेदित्यर्थ । एतेन 'सर्वथाक्षणिकवादेऽर्थक्रियाकारित्वाद्यसभवेन पारिशेपाद् वस्तुस्वरूपमेकान्त-नित्यत्वे पर्यवस्यती'ति नित्यैकान्तवादिवचन तथा कूटस्थनित्यत्ववादेऽर्थक्रियाकारित्वाद्यसभवेन पारिशेपन्यायेन वस्तुस्वरूप क्षणिकत्वे पर्यवस्यती'ति बौद्धवचन च प्रत्युक्तम्, नित्यानित्यत्वस्वरूपस्याऽपि वस्तुनि जागरितत्वात् ।

शङ्कते - नन्विति । परेऽपि = नैयायिकादयोऽपि, पृथिव्यादीन्यपि वाय्वन्तानि द्रव्याणि नित्यानि = ध्वसाऽप्रतियोगीनि परमाणुरूपाणि, स्थूलानि पृथिव्यादीनि द्व्यणुकादिरूपाणि, पुनरिति विशेषद्योतनाय, अनित्यानि = ध्वसप्रतियोगीनि,

### ⁂ रमणीया ⁂

इस तरह आद्य चार श्लोक द्वारा एकातवाद से कल्पित अत्यत कर्कश तर्कस्वरूप अधकार के समूह का निरसन करने से जिसका प्रताप-तेज प्रकट हुआ है ऐसे अनेकान्तवादस्वरूप सूर्य का मूलकार पचम कारिका मे अभिनन्दन करते है । कारिका का अर्थ निम्नोक्त है ।

### ❀ पाँचवी कारिका का सामान्य अर्थ ❀

जिस तरह भगवान जिनेश्वर ने वस्तु के नित्याऽनित्यस्वरूप का निवेदन किया हे वेसा माना जाय तव किसी दोप को अवकाश नही है ।५।

### ❀ परदर्शनी और जिनेन्द्र से प्रदर्शित वस्तु का नित्यानित्यस्वरूप अलग-अलग है ❀

ननु प इति । यहाँ यह शका हो कि -> "नैयायिक आदि परदर्शनी भी पृथ्वी, जल, तेज आदि को नित्य और अनित्य मानते ही है, क्योकि उनका यह सिद्धात है कि परमाणुस्वरूप पृथ्वी, जल आदि नित्य है और द्वयणुक त्र्यणुक

*सगिरन्त इति को विवाद ? इत्यत आहु. - 'यथात्थे'ति । भगवान् (१) स्यान्नित्य, (२) स्यादनित्य, (३) स्यान् नित्याऽनित्य, (४) स्यादवक्तव्य, (५) स्यान्नित्यमवक्तव्य, (६) स्यादनित्यमवक्तव्य, (७) स्यान्नित्य चाऽनित्यश्चाऽवक्तव्यश्चेति प्रकाशयति, न तथा परे स्वप्नेऽपि सविद्रत इति भाव ।*

*इदमिदानी निरूप्यते –सर्वत्र हि वस्तुनि स्यान्नित्यत्वादय सप्त धर्मा: प्रत्यक्ष प्रतीयन्ते।*

## ❀ जयलता ❀

सगिरन्ते इति को विवाद· ? पृथिव्यादीनि द्रव्याणि पर नित्याऽनित्यरूपाणि स्वीक्रियन्त एवेति विवादोऽनुत्थानहत एवेति नन्वाशय । अत हेतो आहु. श्रीहेमचन्द्रसूरीन्द्रा इति शेष । स्यान्नित्यमिति । भजनया ध्वसाऽप्रतियोगीत्यर्थ । स्यादनित्यमिति । कथञ्चिद् ध्वसप्रतियोगीत्यर्थ । एवमग्रेऽपि बोध्यम् । भावना चतेषा भङ्गाना स्वयमेवानुपद प्रकरणकृद् वक्ष्यतीति मोत्कण्ठोभव । उपलक्षणात् "स्यात सत्, स्यादसत्, स्यात्सदसत्, स्यादवक्तव्य, स्यात्सदवक्तव्य, स्यादसदवक्तव्य, स्यात्सदसदवक्तव्यम्, स्यादेक, स्यादनेक स्यादेकानेक, स्यादवक्तव्य, स्यादेकमवक्तव्य, स्यादनेकमवक्तव्य, स्यादेकानेकाऽवक्तव्यमि"त्यादिग्रहण स्वयमेव कर्तव्यम् । नेति । व्यवहितसबन्ध । तथेति । एकस्मिन्नेव वस्तुनि यथा भगवता शबलितनित्यत्वानित्यत्व-सत्त्वासत्त्व-कत्वानेकत्व-वाच्यत्वाऽवाच्यत्वादिस्वरूपमुपदर्शित तेन प्रकारेण परे = प्रवचनबाह्या , स्वप्नेऽपि किमुत जागरावस्थाया ? नैव सविद्रते = अनुभवन्ति । परे हि परमाणुरूपेषु पृथिव्यादिषु केवल नित्यत्वमेवाऽऽमनन्ति, द्व्यणुकादिलक्षणेषु च पर ध्वसप्रतियोगित्वमेव, न तु कर्बुरितनित्यत्वानित्यत्वादिस्वरूप कदाऽपि । अतो न तत्र दोषाऽनवकाश किन्तु भगवदाकलिते शबलैकवस्तुस्वरूपे एवेति न साम्यम् । एवञ्च विप्रतिपत्तिर्निराबाधेति न सिद्धसाधनदोषावकाश इति तात्पर्य पर्यालोचनीयम् ।

लिङ्गाद्यर्थव्यतिरिक्तार्थप्रतिपादक घटादिपदसमभिव्याहृत स्यात्पदमनेकान्त द्योतयति = औपसर्गिकस्या शक्त्या बोधयति । एतेन "अस्तीति वर्तमानत्व बोध्यते, स्यादिति कालत्रयाऽनवमर्शिविधेयत्वम् । तयो परस्परविरुद्धयो कथमेकस्मिन्नर्थे पर्यवसान = युगपद्बोध्यत्वम् ' (क त प पृ ५६१ - ब्र सू २/२/३३) इति स्यादस्तीत्यस्याऽप्रामाणिकत्वमाविष्कुर्वन् कल्पतरुपरिमलकार अप्पयदीक्षित प्रतिक्षिप्त , स्यात्पदोत्तरघटादिपदप्रतिपाद्यानेकान्तात्मकघटाद्यर्थे विशिष्य शक्तिस्वीकारात् । औपसर्गिकी शक्तिरेवात्र द्योतनमिति भाव । धर्मिवाचकपदसमभिव्याहृत स्यात्पदमनेकान्तात्मकत्वद्योतक धर्मवाचकपदसमभिव्याहृत तु तत्तत्स्व-परद्रव्यक्षेत्र-कालाद्यवच्छेदकविस्फोरकमित्यादिक स्वसमयनीत्यनुसारेण विभावनीय सुधीभि ।

प्रसङ्गासङ्गत्या सप्तभङ्गीघटकीभूतधर्मान् निरूपयति- इदमिति । प्रत्यक्ष प्रतीयन्त इति । उपदेशसहकारेण साक्षात्

आदि स्थूल कार्यात्मक पृथ्वी, जल आदि तत्त्व अनित्य ह । जसे जिनेन्द्र भगवत वस्तु को नित्यानित्य मानते है, ठीक वैसे ही उक्त रीति से नैयायिकादि भी पृथ्वी आदि तत्त्व को नित्य आर अनित्य मानते ही है । इस परिस्थिति मे विवाद = विप्रतिपत्ति कसे सभव हे ? विवाद तब प्रसक्त हो सकता ह, जब वादी-प्रतिवादी का मतव्य परस्पर विपरीत हो । यहाँ तो वादी-जैन एव प्रतिवादी-नैयायिकादि दोनो ही पृथ्वी आदि को नित्यानित्य मानते हे । अत विप्रतिपत्ति का उत्थान ही नामुमकिन हे" <— तो यह ठीक नही ह, क्योकि अक्षपाद आदि ने जसे नित्यत्वानित्यत्व का पृथ्वी आदि मे प्रतिपादन किया हे वसे वीतराग भगवत ने नही किया ह । भगवान ने तो यह प्रतिपादन किया हे कि प्रत्येक पदार्थ (१) कथचित् नित्य ह, (२) कथचित् अनित्य हे, (३) कथचित् नित्यानित्य है, (४) कथचित् अवक्तव्य है, (५) कथचित् नित्य ओर अवक्तव्य हे, (६) कथचित् अनित्य एव अवक्तव्य ह, (७) कथचित् नित्य, अनित्य एव अवक्तव्य हे । अक्षपाद - कणाद आदि परदर्शनस्थापक मनीषिओ को तो 'प्रत्येक पदार्थ प्रत्येक धर्म की अपेक्षा सात स्वरूप मे विभक्त होता है' - ऐसा ज्ञान स्वप्न मे भी नही होता ह । वे तो परमाणुस्वरूप पृथ्वी, जल आदि को केवल नित्य ही मानते हे । उनके अभिप्रायानुसार परमाणु मे किसी भी अपेक्षा से अनित्यत्व का अवकाश नही ह । उनके मतानुसार द्व्यणुक-घट आदि मे केवल अनित्यत्व ही होने से कथचिदपि नित्यत्व नामुमकिन है । अत वीतरागप्रतिपादित वस्तुस्वरूप ओर परतीर्थिकप्रकाशित पदार्थस्वरूप मे आकाश-पाताल का अतर हे । कहाँ राजा भोज, कहाँ गागू तेली ? ।

### ⁂ प्रत्येक पदार्थ प्रत्येक धर्म की अपेक्षा सप्तधर्मात्मक है - स्याद्वादी ⁂

इदमिदा इति । अब व्याख्याकार श्रीमद्जी भगवान ने जिस तरह वस्तु का प्रकाशन किया हे, उस तरह प्रत्येक वस्तु मे सप्त धर्म का प्रतिपादन करते हुए कहते है कि सब वस्तु मे कथचित् नित्यत्व आदि सात धर्म प्रत्यक्ष ही जाने जाते

*तथाहि (१) घटो द्रव्यत्वेन नित्य (२) पर्यायत्वेन चाऽनित्यः इति संवेद्यते । न च ध्वंसप्रतियोगितानवच्छेदकद्रव्यत्ववत्त्व-तदवच्छेदकपर्यायत्ववत्त्वरूपे नित्याऽनित्यत्वे कथं द्रव्यत्व-पर्यायत्वावच्छेद्ये ? स्वस्य स्वाऽनवच्छेदकत्वादिति वाच्यम्, अत्र ध्वसप्रतियोगित्व-तदभाव-*

❀ जयलता ❀

प्रतीतिविपयीभवन्तीति । तदेव दृढीकरणार्थमाह- **तथाहीति** । **द्रव्यत्वेन नित्य** = द्रव्यत्वावच्छिन्नध्वसीयप्रतियोगित्वाभाववान्, द्रव्यत्वश्चोपलक्षण पुद्गलत्वादीनाम् । घट स्यान्नित्य इति प्रथमभङ्गधर्म दर्शयित्वा 'घट स्यादनित्य' इति द्वितीयभगधर्म दर्शयति - **पर्यायत्वेन चाऽनित्य** इति । घटत्वादिलक्षणपर्यायत्वावच्छिन्नध्वसप्रतियोगितावान् घट इत्यर्थ । द्रव्यत्वादिना तदनाश इव घटत्वादिना तन्नाशोऽपि साक्षात् प्रतीयत एव ।

**न चेति** । अस्य वाच्यमित्यनेनाऽन्वय । **नित्याऽनित्यत्वे** इति । 'द्वन्द्वान्ते श्रूयमाण प्रत्येकमभिसम्बध्यत'इतिन्यायात् नित्यत्वमऽनित्यत्वश्चेत्यर्थ । **कथमिति** । अय भाव ध्वसप्रतियोगितानवच्छेदकीभूतद्रव्यत्वधर्मवत्त्वरूपस्य नित्यत्वस्य द्रव्यत्वावच्छिन्नत्व ध्वसप्रतियोगितावच्छेदकीभूतपर्यायत्वलक्षणघटत्वादिधर्मवत्त्वरूपस्याऽनित्यत्वस्य च पर्यायत्वावच्छिन्नत्व न सभवति अवच्छेदकाऽवच्छेद्यभावस्य भेदव्याप्यत्वात्, अभिन्नयोरवच्छेद्यावच्छेदकभावस्य स्वप्नेऽप्यप्रतीते । न हि वृक्षे कपिसयोग कपिसयोगावच्छिन्नो भवति किन्तु कपिसयोगातिरिक्तशाखाऽवच्छिन्नो भवति । प्रकृते तु द्रव्यत्वस्य स्वावच्छेद्यध्वसप्रतियोगितानवच्छेदकद्रव्यत्ववत्त्वाऽनतिरिक्तत्वात् पर्यायत्वस्य च स्वावच्छेद्यध्वसप्रतियोगितावच्छेदकपर्यायत्ववत्त्वाभिन्नत्वात् नावच्छेदकता सभवति, अन्यथा कपिसयोगस्याऽपि स्वावच्छेदकत्व प्रसज्येतेति 'घटो द्रव्यत्वेन नित्य पर्यायत्वेन चानित्य' इति प्रतीतिर्न प्रामाणिकीति शङ्काकृदाशय ।

स्याद्वादी तन्निराकरणाय हेतुमाह - **अत्रेति** । सप्तभङ्ग्यामिति । **ध्वसप्रतियोगित्व-तदभावरूपयोरेवेति** । अभेदान्वयश्चाऽस्य नित्यानित्यत्वयोरित्यत्र व्युत्क्रमेण बोध्य । एवकारेण ध्वसप्रतियोगितानवच्छेदकावच्छेदकवत्त्वरूपयोरित्यस्य व्यवच्छेद. कृत. ।

है । देखिये, घट को देख कर 'यह द्रव्यत्व की अपेक्षा नित्य है ओर पर्यायत्व की अपेक्षा अनित्य हे' ऐसा बोध होता है। यह तो स्पष्ट ही है कि घट का विनाश घटत्व आदि स्वरूप पर्यायत्वावच्छेदेन ही होता है, न कि द्रव्यत्वावच्छेदेन । इस विपय का निरूपण तो हम प्रथम श्लोक की व्याख्या मे कर चुके है । इसलिए वापस यहाँ उसका निरूपण करना पाठक का अमूल्य समय वरवाद करना समझते हे । अत. उसका विवेचन यहाँ नही किया जाता है ।

### ❁ शका - द्रव्यत्व-पर्यायत्व क्रमश· नित्यत्व और अनित्यत्व का अवच्छेदक नही हो सकता ❁

शका .- न च ध्व इति । आपने जो अभी वताया कि —> 'द्रव्यत्वावच्छेदेन नित्यत्व आर पर्यायत्वावच्छेदेन अनित्यत्व घट मे रहता हे, जो प्रत्यक्षत· प्रतीयमान हे' <— वह ठीक नही हे, क्योकि वह प्रतीति केवल प्रतीति ही हे, प्रमीति नही । मतलव कि वह प्रतीति भ्रात ह । इसका कारण यह है कि नित्यत्व का अर्थ हे ध्वसप्रतियोगितानवच्छेदकधर्मवत्त्व तथा अनित्यत्व का अर्थ हे ध्वसप्रतियोगितावच्छेदकधर्मवत्त्व । ध्वसप्रतियोगिता का अनवच्छेदक द्रव्यत्व ही है एव ध्वस की प्रतियोगिता का अवच्छेदक धर्म पर्यायत्व ही हे । अत आप द्रव्यत्वावच्छेदेन नित्यत्व का प्रतिपादन करते है, इसका अर्थ यह प्राप्त होता है कि द्रव्यत्वावच्छेदेन ध्वसप्रतियोगितानवच्छेदकद्रव्यत्ववत्त्व हे । अर्थात् द्रव्यत्व ही ध्वसप्रतियोगितानवच्छेदकद्रव्यत्व का अवच्छेदक हे और ध्वसप्रतियोगितानवच्छेदक द्रव्यत्व ही द्रव्यत्व से अवच्छेद्य हे । इसी तरह घट मे पर्यायत्वावच्छेदेन अनित्यत्व हे - इसका अर्थ यह होता है कि पर्यायत्वावच्छेदेन ध्वसप्रतियोगितावच्छेदकपर्यायत्ववत्ता है । अर्थात् पर्यायत्व ही ध्वसप्रतियोगितावच्छेदकीभूत पर्यायत्व का अवच्छेदक है ओर ध्वसनिरूपित प्रतियोगिता का अवच्छेदक पर्यायत्व ही पर्यायत्व से अवच्छेद्य हे । मगर यह कथमपि सभव नही है, क्योकि ऐसा मानने पर अपने को ही अपना अवच्छेदक मानने की आपत्ति आयेगी । मगर अपने मे अपनी अवच्छेदकता नही रहती है । अवच्छेद्य-अवच्छेदकभाव भेदनियत होता हे । अवच्छेदक से अवच्छेद्य भिन्न होने पर ही वह उसका अवच्छेदक हो सकता है, क्योकि अवच्छेदक का अर्थ हे नियामक ओर अवच्छेद्य का अर्थ हे नियम्य । नियामक से नियम्य अलग ही होता है-यह व्यवहार मे भी देखा जाता है । विद्यार्थी शिक्षक से नियम्य होता हे । न्याय की परिभापा मे विचार किया जाय तो हम ऐसा कह सकते हे कि 'वृक्षे शाखावच्छेदेन कपिसयोग ' यह प्रतीति होती है, जिसमे शाखा अवच्छेदक ओर कपिसयोग अवच्छेद्य हे । कपिसयोग का अवच्छेदक कपिसयोग नही होता है और शाखा से अवच्छेद्य शाखा नही होती है । दोनो ही अलग-अलग होते हे । प्रस्तुत मे तादृशद्रव्यत्वस्वरूप नित्यत्व ओर द्रव्यत्व एक ही हे एव तादृशपर्यायत्वात्मक अनित्यत्व और पर्यायत्व भी परस्पर अभिन्न हे । अत उन दोनो मे अवच्छेदक-अवच्छेद्यभाव नही वन पाता । फिर भी उनमे अवच्छेद्य-अवच्छेदकभाव का अवगाहन वह प्रतीति करती हे । अत वह अप्रामाणिक हे ।

